२. प्रस्तुत विषय को समझने के लिए **महाभारत** तथा कौटिल्य अर्थशास्त्र में वर्णित चार मूलभूत विद्याओं पर दृष्टि डालना आवश्यक है। ब्रह्मा द्वारा रचित नीतिशास्त्र में वर्णित विद्याओं के उल्लेख के प्रसंग में **महाभारत** कहता है—

त्रयी चान्वीक्षिकी चैव वार्ता च भरतर्षभ।
दण्डनीतिश्च विपुला विद्यास्तत्र निदर्शिताः॥ ( वही ५९-३३ )।

कौटिल्य **अर्थशास्त्र** के विद्योद्देश प्रकरण में भी इन चार विद्याओं का उल्लेख है। कौटिल्य के अभिप्राय का स्पष्टीकरण महामहोपाध्याय डा० योगेन्द्रनाथ बाग्ची ने अपने **"प्राचीन भारत की दण्डनीति"** ( पृष्ठ ४६-४७ ) मे किया है। न्यायभाष्यकार वात्स्यायन ने भिन्न-भिन्न विद्याओं के ज्ञान और फलों का विवेक करते हुए कहा है—**तदिदं तत्त्वज्ञानं निःश्रेयसाधिगमश्च यथाविद्यं वेदितव्यम्**। इसी भाष्य की व्याख्या मे वार्तिककार उद्द्योतकर ने कहा है कि प्रत्येक विद्या मे ही तत्त्वज्ञान है और निःश्रेयस प्राप्ति भी है। त्रयी विद्या का तत्त्वज्ञान है अग्निहोत्रादि कर्मों के क्रमिक अंग आदि का परिज्ञान एवं किस प्रकार कर्म करने पर कर्म सफल होगा आदि ब्योरों की जानकारी। एवं स्वर्ग प्राप्ति है इस विद्या का निःश्रेयसाधिगम। आन्वीक्षिकी विद्या मे आत्मा आदि पदार्थों का परिज्ञान ही तत्त्वज्ञान, एवं मोक्षप्राप्ति निःश्रेयसाधिगम है। वार्ता विद्या मे कृषि, वाणिज्य, पशु-पालन आदि का ज्ञान तत्त्वज्ञान है एवं इन साधनों द्वारा धनलाभ ही इसका निःश्रेयसाधिगम है। दण्डनीति विद्या मे साम, दान; भेद, दण्ड आदि उपायों का ज्ञान तत्त्वज्ञान एवं राज्यलाभ निःश्रेयसाधिगम है।

इन विद्याओं के पारस्परिक सम्बन्ध के बारे मे मतभेद है। कौटिल्य **अर्थशास्त्र** के विद्योद्देश प्रकरण मे कहा गया है कि मनु के शिष्यवर्गों ने त्रयी, वार्ता और दण्डनीति ये तीन ही विद्यायें मानी हैं, आन्विक्षिकी को त्रयी के अन्तर्गत माना है। बृहस्पति के अनुयायियों ने वार्ता और दण्डनीति दो ही को विद्या कहा है। शुक्राचार्य की शिष्यपरम्परा मे दण्डनीति ही एकमात्र विद्या कही गयी है। किन्तु कौटिल्य ने चार विद्याये मानी है। ( देखो—**प्राचीन भारत की दण्डनीति**, पृष्ठ ४६-४७ )

प्रस्तुत प्रसंग में हमे त्रयी और आन्वीक्षिकी को धर्मनीति के अन्तर्गत एवं वार्ता और दण्डनीति को राजनीति के अन्तर्गत मानकर, धर्मनीति और राजनीति के पारस्परिक सम्बन्धो पर विचार करना है। वार्ताविद्या अब राजनीति का ही अंग मानी जाती है, इसलिए यदि हम 'राजनीति' या प्राचीन 'अर्थशास्त्र' शब्द का प्रयोग सामूहिक रूप से वार्ता और दण्डनीति के अर्थ में करें तो वह प्रयोग असंगत नही होगा।

३. धर्मनीति का विधान धर्मशास्त्रो मे किया गया है तथा राजनीति का अर्थशास्त्रो में। ये दोनों शास्त्र अपने अपने विषय मे स्वतंत्र हैं। सत्य तो यह है कि अर्थशास्त्र धर्मशास्त्र का परिपालक है। अर्थशास्त्र या दण्डनीति के नाश से अन्य सब धर्म नष्ट हो जाते हैं। **महाभारत** कहता है—

मज्जेत् त्रयी दण्डनीतौ हतायां सर्वे धर्माः प्रक्षयेयुर्विबुद्धाः।
सर्वे धर्माश्चाश्रमाणां हताः स्युः क्षात्रे त्यक्ते राजधर्मे पुराणे॥

सर्वे त्यागा राजधर्मेषु दृष्टाः सर्वा दीक्षा राजधर्मेषु प्रोक्ताः ।
सर्वा विद्या राजधर्मेषु युक्ताः सर्वे लोका राजधर्मे प्रविष्टाः

( शांतिपर्व, ६३. २९-९ )

अर्थात्, यदि दण्डनीति नष्ट हो जाय तो तीनों वेद रसातल में चले जायें और समाज में प्रचलित सारे धर्मों का नाश हो जाय, पुरातन राजधर्म, जिसे क्षात्रधर्म भी कहते हैं, यदि लुप्त हो जाय तो आश्रमों के सम्पूर्ण धर्मों का ही लोप हो जायगा। राजा के धर्मों मे सारे त्यागों का दर्शन होता है, राजधर्मों मे सारी दीक्षाओ का प्रतिपादन हो जाता है, राजधर्म में सम्पूर्ण विद्याओ का संयोग सुलभ है, तथा राजधर्म में सम्पूर्ण लोको का समावेश हो जाता है।

भारतीय प्राचीन शास्त्रकारो का धर्मशास्त्र और अर्थशास्त्र के पारस्परिक सम्बन्ध निर्धारण करने वाला यह दृष्टिकोण परवर्ती काल मे बदल गया, जब मिताक्षराकार विज्ञानेश्वर भट्टारक जैसे विद्वान् राजधर्म को अर्थशास्त्र की कोटि मे रखकर धर्मशास्त्र के साथ अर्थशास्त्र का विरोध होने पर अर्थशास्त्र को दुर्बल और हीन मानने लगे। याज्ञवल्क्य स्मृति के व्यवहार—अध्याय की—अर्थशास्त्रात्तु बलवद्धर्मशास्त्रमिति स्थितिः —इस उक्ति के आधार पर यह मत पनपा। इस मत की असगति पर "प्राचीन भारत की दण्डनीति" मे सूक्ष्म विवेचन प्रस्तुत किया गया है, जिसे ध्यानपूर्वक अवश्य देखना चाहिये। जैन, बौद्ध, जैसे श्रमण धर्मों की मौलिक वैराग्य प्रधान भावनाओ का इस मत के उद्भव में प्रभाव रहा है। यद्यपि सोमदेव सूरि जैसे जैन चिन्तक अपने नीतिवाक्यामृत मे स्पष्ट कहते हैं—अथ धर्मार्थफलाय राज्याय नमः—पर यह उक्ति प्राचीन वैदिक परम्परा की प्रतिध्वनि मात्र प्रतीत होती है। बौद्ध परम्परा की स्थिति भी इस विषय मे जैन परम्परा जैसी ही है। इस प्रश्न पर महाभारत की व्याख्या अत्यन्त स्पष्ट एवं विवेकपूर्ण है। ऐसी व्याख्या अत्यन्त दुर्लभ है। धर्मशास्त्र मे वर्णित मोक्ष और अर्थशास्त्र में वर्णित दण्ड के अगीभूत विषयो के प्रसंग में महाभारत कहता है—

मोक्षस्यास्ति त्रिवर्गोऽन्यः प्रोक्तः सत्त्वं रजस्तमः ।
स्थान वृद्धिः क्षयश्चैव त्रिवर्गश्चैव दण्डजः ॥

( शाति, ५९.३१ )

अर्थात् मोक्ष का त्रिवर्ग दूसरा बताया गया है जिसमें सत्त्व, रजस् और तमस् की गणना है। दण्डजनित त्रिवर्ग उससे भिन्न है। स्थान, वृद्धि, और क्षय—ये ही उसके भेद हैं ( अर्थात् दण्ड से धनियों की स्थिति, धर्मात्माओं की वृद्धि और दुष्टो का विनाश होता है।

४. धर्मनीति और राजनीति के पारस्परिक सम्बन्धो के बारे मे प्राचीन भारत के दृष्टिकोण को हमने देखा, इन दोनो नीतियों को स्वतंत्र मानकर विषय और फल की अपेक्षा से उनमें अविरोध की स्थापना करना हमारे प्राचीन चिन्तकों को इष्ट था। मध्ययुग मे मिताक्षराकार जैसे विद्वानो ने इसके विपरीत धर्मनीति को ही प्राधान्य देकर राजनीति को हीन बताया। राजनीति में भाग लेने के कारण जैनों ने आचार्य हेमचन्द्र जैसे महापुरुष की भर्त्सना की, आधुनिक युग में महात्मा गांधी ने इन नीतियों में घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापन की

दिशा में चिन्तन तथा प्रयोग किया। धर्मरहित राजनीति को उन्होंने अस्वीकार किया, तथा ऐसे धर्म को भी उन्होंने निरर्थक माना जिसका उपयोग राजनीति में नहीं हो सके, वह राजनीति कैसी, जिसमे अहिंसा और सत्य जैसे धर्मों को स्थान न हो। एवं वह धर्म ही कैसा, जो सामाजिक, आर्थिक तथा अन्य राष्ट्रीय हितो के साधन में समर्थ न हो, धर्म सभी परिस्थितियों में धर्म ही है, एवं अधर्म सदैव अधर्म ही है। अहिंसा सदैव धर्म है, चाहे अहिंसा पालन में वह अहिंसक व्यक्ति हिंसा का पात्र बन जाय, अहिंसा की स्थापना के लिए की गई हिंसा भी हिंसा ही है। साध्य और साधन मे वैषम्य गांधीजी ने स्वीकार नहीं किया, व्यावहारिक जीवन मे गाधीजी के इस दर्शन का सफल प्रयोग शायद अभी तक सिद्ध नही हुआ है। पर हिंसा शक्ति की निरर्थकता की अनुभूति ही इस दर्शन के मूल मे है, इस सत्य को मानने मे शायद कोई कठिनाई नही होगी।

----

# RELIGION AND SECULARISM[1]

NATHMAL TATIA

Religion is generally associated with belief in God. But there are religions, such as Jainism and Buddhism as also some branches of Hinduism, which do not believe in God, but are satisfied with postulation of individual selves as intelligent substances or series of moments capable of infinite perfection and exaltation And consequently religion *quā* the path of perfection finds expression as worship of God, called *bhaktimārga* or pursuit of a moral code, called *karma-mārga*. But a more fundamental principle of Indian mind is the consistency between thought and action and action and the basic attitude which determines the thought itself and is called *samyag-darśana* in all branches of Indian thought. This *samyag-darśana* is the starting point of religious and spiritual life. We find many wandering teachers in the time of Mahāvīra and Buddha who were in search of the basic ideal which should determine spiritual life. The orthodox society wedded to Vedic ritualism was in the background. There were free thinkers who did not believe in ritualism, but were anxious to find a way out of the sufferings of worldly life. Vedic ritualism holding out future prospects was *dharma* for the orthodox people while the way out of worldly sufferings was the *dharma* for the new society that was struggling to emerge. The term *dharma* thus had two different connotations which were the two different ends of human life, technically known as *abhyudaya* and *niḥśreyasa*. Eventually, there emerged an integrated conception of *dharma* which was the cause of worldly prosperity as well as spiritual elevation. It is in the context of this concept of religion as *dharma* that we have to discuss the subject of religion and secularism.

Secularism is a belief that the state, morals, education, etc., should be independent of religion. But here religion has a very narrow connotation. The Indian concept of religion, which is identical with *dharma*, however, includes all activities of social welfare, statecraft, state polity, education, moral training, etc. Even the intellectual pursuits such as Logic and Metaphysics are considered *dharma*. *Dharma* thus stands for the basic principle that is the condition and also the justification of how one thinks and acts Consequently, secularism, in order to be significant in this context, must have a special meaning.

---

1. Read at the Seminar of Scholars or April 3, 1966.

It should be conceived as a detergent against anti-social and anti-human elements that might surreptitiously adulterate the *dharma*.

Secularism is vitally significant and relevant to a society which has gathered prejudices and superstitions as part and parcel of religion. There are countries with a declared state religion, other religions being relegated to creeds of minorities. Conflicts are liable to arise in such situations, specially when sectarian ideals are sought to be injected in the public life of a composite people Secularism is a vital force against anti-social tendencies in such circumstances. Religion in its essential character is a purifying force. But it fails to serve its purpose or rather disserves the society, when mixed up with idols and idiosyncrasies.

There were periods of religious conflicts in the course of our history. But an understanding of the essential unity of all religions gradually emerged and reached its climax in Bhagavān Ramkrishna Paramahaṃsa and Swāmī Vivekānanda and found its concrete fulfilment in the life and activities of Mahātmā Gandhi who considered society without religion as body without soul. It is the Indian concept of *dharma* as the determining principle of all human activities, that was responsible for the manifestation of such unique personalties who brought about radical change in our concept of religion and its bearing on social and political life. The relation between religion and secularism should be considered in the light of the contributions of these great leaders of thought and action, who symbolized the best values of religion in harmony with the best demands of secularism.

Secularism functions as a safeguard against imposition of a personal belief on public life, or exaltation of sectarian customs to the status of a universal code of conduct The Pak representative at the XIth International Congress of the History of Religions at Claremont, California, which I attended last September, tried to justify the necessity of a separate state for the followers of Islam for cultivation of the values of Islamic culture in public life But the Indian concept of cultural values is radically different. A religious tenet, such as *ahiṃsā* (nonviolence) or *saṃyama*, (self-restraint) is a universal principle of conduct, irrespective of caste, creed or sect. Secularism is necessary for a society imbued with sectarian outlook, but such necessity is transcended by cultivation of impersonal values which clean the society and elevate the individual.

# MATERIALISM VERSUS SPIRITUALISM[1]

NATHMAL TATIA,

The two dogmas of materialism are—(1) the sole reality of matter and (2) the reign of law. In the field of ethics, pleasure and the fulfilment of desires is the only end Of course, sometimes intellectual pleasures are considered higher than the sensuous. It is further recognized that one cannot be happy unless one is just, wise and noble, as also that only a cheerful person can be just, noble and wise. The materialist morality is—enjoy your life and help others to enjoy it, without harming any one. This is what can be considered as materialism in its most commendable perspective of modern times

In ancient Indian thought, materialism is associated with Brhaspati, the preceptor of gods, and Cārvāka, both of whom are perhaps mythical figures. They are not mentioned either in the Jaina Āgamas or the Buddhist piṭakas. The Mahābhārata, however, mentions Cārvāka Rākṣasa by name, and in the Rāmāyaṇa we find reference to Jābāli who propounds hedonism. The Jaina Āgamas refer to a doctrine which rejected the existence of soul and explained consciousness as a temporary effect of the mixture of material elements This doctrine and others which accepted God and soul but did not agree to the Jaina doctrine are denounced as heresies in the second Āgama of the Jainas In the Pali *Sāmaññaphalasutta*, we find mention of Ajitakeśakambalī as a protogonist of nihilism *(ucchedavāda)* He did not believe in good and bad deeds and their results. Nor did he accept the authority of any person who has experienced the life hereafter. The human personality according to him is a combination of four material elements and nothing remains of it after death. Charity and benevolence are futile actions But in spite of all these doctrines assigned to him, the fact remains that Ajitakeśakambalī was a recluse and had a moral code of his own He was, therefore, a materialist in the modern acceptation of the term defined above, allowance being made to the modes of life and thinking of those times It appears that anyone not believing in the established moral code was called a heretic, irrespective of his ontological convictions. The school of thought which believed in determinisn (*niyativāda*) or naturalism (*svabhāvavāda*) was also looked at with contempt The Buddha denounced determinism as the worst type of heresy which deserved unqualified condemnation. The opposition, therefore, was not between materialism and spiritua-

1. Read at the Seminars of Scholars on April 14, 1965

lism, but between the established moral life and the subversion of it, materialism being only one of the forms of such subversion. The problem of materialism versus spiritualism, therefore, in order to be significant, should be narrowed to the ethical problem of good and bad ways of life and their justification, logical and metaphysical.

In this connection, it will not be irrelevant to refer to the Buddha's insistence that the distinction between good and bad deeds must be accepted for living a civilized life *Ākāravati Śraddhā*, that is, faith backed by reason is the minimum condition of social life, without which life itself will be meaningless. There were very many schools of thought propounding different moral codes and conceptions of spiritual emancipation (*mokṣa*) The Buddha did not like to enter into controversies about these concepts. He was satisfied if a man recognized the distinction between *sucarita* and *duścarita* and was true to his conviction. This was what he considered as the essential requirement of spiritual life It is difficult to understand the opposition of materialism in the context of this simplified concept of spiritualism, except it is interpreted as a doctrine that denounced the established moral code of conduct

In later Indian thought, many criticisms of materialism were advanced by schoolmen, both orthodox and non-orthodox. But these criticisms centered round epistemological and ontological problems, only cursorily touching the social and moral outlook of materialism It appears that they were fighting with a phantom It is not denied that there were free thinkers who approached the problems with open mind. But it is difficult to accept that these thinkers were as perverse as they were represented to be

Materialism, as defined above, upholds the validity of only the two ends of life, viz *artha* and *kāma* that is, worldly possessions and fulfilment of desires. The other two accredited ends of life viz. *dharma* and *mokṣa*, that is, moral principles and spiritual freedom, are not accepted as necessary truths by materialism Spiritualism on the other hand believes in all these four ends. Of course, the materialist has also a moral code. But his moral code has no solid foundation. The maximum good of the maximum number may be accepted as the criterian of conduct But that does not fully satisfy our reason which demands a universal criterion free from exigencies of place and time. We love freedom and greatmen defended it even at the cost of their lives. The reason is not known, but every one of us aspires to preserve his freedom. This implies life before and after. Of course the materialist also is as much enthusiastic about his

freedom as a spiritualist. But his enthusiasm is inconsistent with his presuppositions. It proves his implicit faith in immortality. The logical and also the metaphysical justification of self-sacrifice for the cause of freedom must be sought for in the immortality of soul and the conservation of human efforts culminating in what is called *mokṣa* or infinite freedom. Materialism at its best tends to obliterate the boundary of spiritualism and merge in it.

Materialism believes in the reign of law, which is another name of causation. But what is the law determining the effects of good and bad thinking and behaviour of human beings ? If strategy and success are the only things that count—and this is the implication of materialism—all unselfish strivings in the sphere of arts and sciences will pass for vain activities. One can deny teleology by denying cosmological purpose, but one cannot deny good and bad acts and their fruits One can and should deny determinism (*niyativāda*) which envisages strivings determined by the future result (*phalānukūlapravṛtti*), but it is dangerous to deny *puruṣakāra* which asserts that the future is determined by the conscious effort of persons (*pravṛttyanukūla-phala*). The materialist's reign of law will be nothing but a form of determinism if the existence of free conscious agents is denied, and that will be an unacceptable dogma

The ancient doctrines of individual freedom unconcerned with the freedom of others is not acceptable to the modern mind. But the Mahāyāna conception of freedom as a joint endeavour is a welcome doctrine. Freedom, in order to be freedom, must be freedom of all. Freedom of some is no freedom. It must be universal and full and for all This is the Mahāyāna concept at its highest.

Whether it be materialism or spiritualism, the ultimate principle must be one unitary fact. Is it not then more reasonable to admit it as free spirit in order to explain our innate love for freedom, unselfish strivings, unsatiable thirst for knowledge and the possibility of infinite unfolding of the qualities of the head and heart ? God is not essential to spiritualism. Only soul and reincarnation are considered necessary to it. The Buddhists deny even the soul which they substitute by stream of consciousness, and there are others who deny even reincarnation in the Indian sense, and yet they are believers in spirituaism. Belief in independent conscious principle, as opposed to matter, was the minimum requirement of spiritualism. But spiritualism in modern times has a wider connotation in that whatever is appreciative of freedom and dignity of the individual is accepted as spiritualism.

# ANEKĀNTA AND MADHYAMĀ-PRATIPAD[1]

NATHMAL TATIA

Vardhamāna Mahāvīra started with implicit faith in *ahimsā* and austerities, while Gautama Buddha was impressed by the practice of meditation The supreme problem of Mahāvīra was the conflict of ontological doctrines of his time, which led him and his followers to formulate the doctrine of *anekānta.* The Budddha wās troubled about the psycho ethical discipline, specially the final end of meditation and the rational adjustment of various codes of life, hedonistic and ascetic, which he characterized as *madhyamā-Pratipad* (middle course).

The ontological pursuits of Mahāvīra and his followers led to the discovery of the conflict in the nature of things, and the resolution of such conflict in their theory of *anekānta* A real must change and this change is impossible without a mode that has originated, a mode that has passed, and also an aspect that continues to exist in order to make origination and passing possible In other words, a real must have a persistent feature in order to appropriate change, that is, a real must be a substance capable of assuming modes. This is *anekānta,* that is the doctorine which accepts many-sidedness of a real which is necessarily continuity and change rolled into one

The Buddha singled out the moral aspect of life and discovered the causal doctrine of *pratītyasamutpāda* (dependent origination) which traced the final source of life and death in *avidyā* (ignorance and false notions) This causal law determined the ontological speculation of the Buddha and his folowers Substance, according to this law, was a myth raised up by imagination. The modes alone were real without any underlying unity. One mode replaces another in unbroken succession determined by causal nexus The unity is replaced by an infinite chain of self-charged moments in this doctrine of *pratītyasamutpāda* which literally means 'originatipn depending on relevant causes and conditions' Nothing is independent and self-sufficient in this view The real is also *śūnya,* that is, devoid of a character which is self-exaplanatory without any reference beyond itself. The concept of unity is a composite act of imagination, called *upādāya-prajñapti,* that is, a concept (*prajñapti*) depending upon (*upādāya*) other constituent concepts. Nāgārjuna, a Mādhyamika Buddhist, equates *madhyamā-pratipad* with these three aspects of the real when he says : —

यः प्रतीत्यसमुत्पादः शून्यतां तां प्रचक्ष्महे ।
सा प्रज्ञप्तिरुपादाय प्रतिपत्सैव मध्यमा ॥

That is, what is known as *pratītyasamutpāda* is also called by us *śūnyatā*. The same is also named *upādāya-prajñapti* which is identical with *madhyamā-pratipad.*

Another aspect of *Pratītyasamutpāda* and *madhyamā-pratipad* is the non-acceptance of any of a set of two extreme concepts or views. Nāgārjuna pays homage to the Buddha as the promulgator of the negation of all sets of conflicting concepts in the following verse—

> अनुरोधमनुत्पादमनुच्छेदमशाश्वत—
> अनेकार्थमनानार्थमनागममनिर्गमम् ।
> यः प्रतित्यसमुत्पादं प्रपंचोपशमं शिवं
> देशयामास संबुद्धस्त वन्दे वदता वरम् ॥

I offer my homage to the foremost among the speakers, the enlightened one, who promulgated the doctrine of *pratītyasamutpāda* which is idential with the quietening of worldly life and the supreme good, which is free from beginning and end, permanance and impermanence, unity and plurality, coming and going.

The Yogācāra Buddhist also eulogizes the Bnddha's doctrine as the negation of the cognized (*grāhya*) and the cognizer *grāhaka.*

Thus, the *madhyamāpratipad,* originally a doctrine of life came to be interpreted by later Buddhist thinkers as a doctrine of reality, from the ontological as well as the epistemological point to view.

*Anekānta,* on the other hand, was an ontological doctrine from the beginning. It was an attempt to explain causation and also a doctrine of relation. A substance can have different modes and yet preserve its unity and identity with those modes. The criterion of unity is inseparability There can be distinction without difference. Modes are different among themselves and *distinct* from the substance, but they are not *different* from the latter. The relation between substance and modes is identity-cum-distinction. The Buddhist does not agree with the Jaina and consequently fails to find any unity in the knowing, feeling and willing of the same person, which leads him to the denial of the entitative character of personality. Knowing, feeling and willing also are finally rejected by the Mādhyamika Buddhist as unreal. Thus, while the theory of *anekānta* was an attempt at the synthesis of the conffict apparent in experience and reason, the *madhyamā-pratipad,* as interpreted by later Buddhist thinkers, accentuated the conflict and denounced both the extremes as untenable and unacceptable. If *anekānta* gives an impression of eclecticism, the *madhyamā-pratipad* was made to play a role which it was perhaps originally not intended to do.

# THE JAINA VIEW OF GOOD AND EVIL[1]

NATHMAL TATIA

The problem of good and evil has exercised the mind of philosophers at all times. The difficulty arises when one endeavours to define absolute good and absolute evil. Good and evil, being relative, appear intermingled. What is good in one set of circumstances becomes evil in another and as such their nature remains elusive. Besides, there are thinkers, and the vast majority at that, who think every good mixed up with even greater evil. The Jaina philosopher is a protagonist of such thinking, and we propose here to give a succinct account of an import and facet of his theory of good and evil

The Jaina thinker finds good and evil connected with the purity and impurity of the soul Absolute purity is absolute good which is achieved in final salvation in the supramundane disembodied state of existence. At the mundane stage, absolute good is impossible Of course, the Jaina believes in embodied beings who are perfect, but such beings, according to him, are not absolutely free because their bodily organism is regarded as a hindrance to perfect freedom A problem pertinent to this aspect of the Jaina theory is the issue of bondage Our good and evil acts induce association with matter, and such association is called bondage. The good or evil nature of the bondage is determined by the corresponding nature of the act which produced it If the act is good, the bondage is good, and if the act is evil, the bondage is evil But what is good and what is evil ? Let us define them in terms of bondage

The Jaina philosopher defines good (*śubha*) and evil (*aśubha*) bondage as follows · whatever varies directly with the passions (*kaṣāya*) is evil, and whatever varies inversely to the latter is good This relation of variation is to be understood in the context of the intensity (*anubhāga*) and duration (*sthiti*) of the bondage. Ultimately the good is what we take to be good, and the bad is what we take to be bad, and the philosopher sets himself to define them only to give voice to the concepts peculiar to himself.

The Jaina thinker links bondage to passions in the main, and good and evil bondage is conceived accordingly. Bondage of all

---

1 Read at the Seminar of scholars on April 24, 1964.

types is to be got rid of because of its relation to passions. Of course, even the soul which is free from passions is liable to bondage so long as it has not suspended all activity. But his bondage is momentary and got rid of automatically in the next moment. Such bondage is set down to the soul's coloration (*leśyā*) which is an aftermath of passions. The Jaina philosopher regards activity (*yoga*)—physical, vocal and mental—as the preliminary condition of bondage which however derives its duration from the passions that accompany the activity. The coloration, being a mere aftermath of passion (and not passion itself), can condition only a momentary bondage devoid of any duration or, to be exact, possessed of only an apology for duration. To return to the point, the passions determine the intensity and duration of bondage. Now as the passions are evil in nature, their effects, viz intensity and duration, should also be regarded as evil. But here the Jaina theory makes certain departures from the normal standard of the causal law In the case of good bondage, both the intensity and duration are generally taken to vary inversely to the passions But there are also cases of good bondage where the duration varies directly with the passions, e g , all cases of good bondage except the human, heavenly and animal *āyus* (longevity). Similarly, though the duration of bondage is generally taken to increase only with the increase of passions and regarded evil[1], in the case of heavenly *āyus* (longevity), the duration of bondage increases with the diminution of passions, and is also regarded good

The relation between bondage and passions being thus determined, we come to the important problem of precise determination of the conditions of good and bad bondage That the evil bondage is due to passions is not a matter of opinion. But as regards the conditions of good bondage the commentators of Umāsvāti regard it as a by-product of spiritual exertions, such as penance and self-mortification, but Ācārya Kundakunda considers such bondage as the effect of the spiritual efforts *hindered by the rise of passions* Ācārya Kundakunda's position appears more precise and regardful of the demands of the causal law. The inverse ratio of variation between good bondage and passions compels further thinking on the issue It might be plausible to establish a causal relation between the measure of soul's purity induced by spiritual exertion and the measure of good bondage consequent upon the activity (*yoga*) of the soul. But whatever be the solution, the fact remains that the good bondage has no direct relation

---

1. *Vide Karmagrantha* V, p. 51, lines 10-11.

with the so-called good acts at the mundane level of existence. And this is more or less true of very many schools of Indian thought.

This trend of thought in Indian philosophy, particularly in Jainism and early Buddhism, has led the thinkers like Dr. Schweitzer and others dub our thought and culture as pessimistic in outlook. But *in this crisis of thought and challenge of the modern scientific age,* we could fruitfully look back to the maxim of the *Bhagvaadgītā* :

संन्यास: कर्मयोगश्च निःश्रेयसकरावुभौ ।
तयोस्तुकर्मसंन्यासात्कर्मयोगो विशिष्यते ॥

Which exhorts us to eschew the fruits of *karman* rather than the *karman* itself and thus saves our thought from the otherwise inductable trend of pessimism.

# गृहस्थ-धर्म[१]

नथमल टाटिया

(महावीर, बुद्ध, मनु और गांधी द्वारा प्रतिपादित)

## १. वर्धमान महावीर का श्रावक धर्म :

जैन धर्म निवृत्ति-प्रधान धर्म है। वर्धमान महावीर द्वारा प्रतिपादित गृहस्थ-धर्म का स्वरूप उनके साधु-धर्म का ही एक स्थूल रूप है। साधुओं के लिए अमर्यादित अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह व्रतों का विधान किया गया है, और गृहस्थों के लिए उन्हीं व्रतों का सीमित रूप में विधान किया गया है। साधुओं के लिए मानसिक, वाचिक और कायिक हिंसा, असत्य आदि निषिद्ध हैं तथा ऐसे कर्म स्वयं करना, दूसरे से कराना, तथा करते हुए का अनुमोदन करना भी उनके लिए निषिद्ध है। गृहस्थों के लिए सांसारिक सभी कर्मों से इस प्रकार निवृत्ति संभव नहीं, अतएव ऐसे कर्मों की सीमा निर्धारित करने का उन्हें उपदेश दिया गया है। इस दृष्टि से गृहस्थों के लिए और भी कई व्रतों का विधान किया गया है। उपासकदशा नामक सप्तम अर्धमागधी आगम के प्रथम अध्ययन मे गृहस्थों के लिए निम्नांकित द्वादशविध गृहधर्म विहित है—पाँच अणुव्रत और सात शिक्षाव्रत।

पाँच अणुव्रत इस प्रकार हैं—(१) स्थूल प्राणातिपात (हिंसा) से विरति अर्थात् यावज्जीवन मन, वचन और काय से न स्वयं ऐसी हिंसा करना, न दूसरे से करवाना। जीवन धारण के लिए अनिवार्य हिंसा (आरम्भजा एवं विरोधजा[२]) से बचना गृहस्थ के लिए संभव नहीं, अतएव यथाशक्ति संकल्प-मूलक हिंसक प्रवृत्ति से विरत रहना ही विहित है। किसी प्राणी का बन्धन, वध, या उस पर अतिभार-आरोपण आदि इस व्रत के अतिचार माने गये हैं। (२) स्थूल मृषावाद से विरति। गुप्त बातों को कह देना, मिथ्या उपदेश, कूटलेख आदि इस व्रत के अतिचार माने गये हैं। (३) स्थूल अदत्तादान से विरति। चुराई हुई वस्तु का लेना, आयात-निर्यात के नियमों का उल्लंघन करना आदि इस व्रत के अतिचार हैं। (४) स्वदारसंतोषिक व्रत। अपरिगृहीता-गमन आदि इस व्रत के अतिचार हैं। (५) इच्छापरिमाण व्रत अर्थात् परिग्रह-मर्यादा। मर्यादित परिमाण से अधिक क्षेत्र, वास्तु, धन-धान्य आदि का संग्रह करना इस व्रत का अतिचार माना गया है।

सात शिक्षाव्रत निम्नांकित हैं—(१) दिग्व्रत अर्थात् पूर्व, पश्चिम आदि दिशाओं में अपने कार्य-क्षेत्र को सीमित करना। इस प्रकार मर्यादित सीमा के बाहर किसी

---

१. अप्रील ६, १९६३, की विद्वद्गोष्ठी में पढ़ा गया।

२. जीवन-धारण के लिए अनिवार्य हिंसा आरम्भजा, एवं समाज, राष्ट्र आदि की सुरक्षा के लिए अनिवार्य हिंसा विरोधजा कहलाती है।

प्रकार की पाप क्रिया मे प्रवृत्त होना इस व्रत का भंग करना है। (२) उपभोगपरिभोगव्रत अर्थात् सचित्त आहार और औषधि एवं हिंसक व्यवसाय-वाणिज्य से विरति। मांसादि का भक्षण एवं अंगारकर्म, वनकर्म, दन्तवाणिज्य आदि इस व्रत के अतिचार गिनाये गये हैं। (३) अनर्थदण्ड से विरति अर्थात् निरर्थक पाप प्रवृत्ति से विरत रहना। असभ्य भाषण, मुखरता, शारीरिक कुचेष्टा, आवश्यकता से अधिक वस्तुओं का संग्रह आदि इस व्रत के अतिचार हैं। (४) सामायिकव्रत अर्थात् अभिगृहीत समय तक पापाचरण से निवृत्त रहना। सब प्रकार की सावद्य प्रवृत्तियो से निवृत्त होकर आत्मचिन्तन का अभ्यास ही सामायिक व्रत है। एकाग्रता का विक्षेप इस व्रत का अतिचार माना जाता है। (५) देशावकाशिकव्रत अर्थात् किसी स्थान-विशेष मे अवस्थित रहने का व्रत। नियत स्थान मे रह कर भी अन्य किसी व्यक्ति द्वारा या शब्दप्रयोग या सकेत द्वारा मर्यादित स्थान से बाहर की किसी वस्तु को मँगवा लना या कोई काम करवा लेना इस व्रत का अतिचार माना गया है। (६) पौसधोपवास व्रत अर्थात् अष्टमी, चतुर्दशी, पूर्णिमा आदि तिथि मे उपवास धारण कर उपाश्रय आदि मे रह कर धर्मोपासना करना। सर्व प्रकार के सावद्य कर्मों मे विरत होकर निर्धारित समय के लिए साधु जीवन का पालन इस व्रत में किया जाता है। साधु जीवन के प्रतिकूल किसी प्रकार की क्रिया करना इस व्रत का अतिचार गिना गया है। (७) यथासविभागव्रत अर्थात् कल्प्य वस्तुओ का योग्य पात्रों को दान करने का व्रत। नही देने के अभिप्राय से वस्तु को अकल्प्य बना देना या मात्सर्यवश दान देना, आदि इस व्रत के अतिचार है।

गृहस्थो के निमित्त विहित ये बारह व्रत स्पष्टत निवृत्ति-प्रधान है। सासारिक प्रवृत्तियों से यथाशक्ति निवृत्त होने का इनमे उपदेश है। आदर्शभूत साधु जीवन के ही अनुरूप श्रावकधर्म की कल्पना की गई है। ये व्रत सामाजिक जीवन को सरल उज्ज्वल और सन्तुलित करने मे सहायक होते हैं। पर सामाजिक जीवन के पारस्परिक व्यवहारों पर ये प्रकाश नही डालते।

नये पाप कर्मो से आत्मा को संवृत रखने के निमित्त गुप्ति, समिति, धर्म (क्षमा, मार्दव, आर्जव, आदि), अनुप्रेक्ष, परीषहजय एवं चारित्र तथा सचित कर्मों के क्षय के लिए तपश्चरण का विधान किया गया है। गृहस्थों के लिए ये विशेष रूप से विहित नही किये गये है। अतएव इनकी चर्चा यहा प्रासंगिक नही है।

## २ गौतम बुद्ध का श्रावक धर्म :

अब हम गौतम बुद्ध द्वारा प्रतिपादित गृहिविनय पर दृष्टि डालें। पालि पिटक के अन्तर्गत दीघनिकाय के सिगालोवाद-सुत्तन्त मे गृहिधर्म प्रतिपादित किया गया है। इसे गृहिविनय सुत्तन्त भी कहा जाता है। बुद्धघोष कहते हैं—इमस्मिं च पन सुत्ते यं गिहीहि कत्तब्ब-कम्मं नाम तं अकथितं नत्थि, अर्थात् गृहस्थों का ऐसा कोई कर्तव्य कर्म नही है जो इस सुत्तन्त में नही कहा गया हो। एक समय भगवान् बुद्ध राजगृह के वेणुवन मे विहार रहे थे। उस समय सिगाल नामक एक गृहपति-पुत्र को बुद्ध ने इस गृहिविनय का

उपदेश दिया। आर्यश्रावक (गृहस्थ) को इन चार कर्मक्लेशों से दूर रहना चाहिये—(१) प्राणातिपात, (२) अदत्तादान, (३) कामेसु मिथ्याचार (अर्थात् अब्रह्मचर्य) और (४) मृषावाद। इन चार कारणों के वश होकर पापकर्म में प्रवृत्त नहीं होना चाहिए—(१) राग, (२) द्वेष, (३) मोह और (४) भय। ये छः भोगों के अपायमुख (विनाश के कारण) हैं—(१) नशीली वस्तुओं का सेवन, धनहानि, कलह, रोग, अकीर्ति आदि इसके दुष्परिणाम हैं। (२) अकाल मे रास्तो मे घूमना। अपनी अरक्षा, स्त्रीपुत्र की अरक्षा, सम्पत्ति की अरक्षा, दूसरों की शंका का पात्र बनना, आदि इसके दुष्परिणाम हैं। (३) नृत्य-गीत आदि का सेवन। नृत्य-गीत आदि में आसक्त व्यक्ति इन्हीं के अन्वेषण में परेशान रहता है। (४) जुआ और प्रमाद-कारक वस्तुओं का सेवन। शत्रुता, शोक, धनहानि आदि इसके दुष्परिणाम हैं। (५) पापमित्रों की संगति। ऐसी संगति के परिणाम स्वरूप धूर्त, शराबी, वंचक, आदि दुष्ट व्यक्तियों का समागम सुलभ हो जाता है। (६) आलस्य में पड़ना। अतिशीत, अतिउष्ण, अति प्रातः, अति सायं, अति क्षुधा, आदि का बहाना लेकर कर्तव्य कर्मों का नहीं करना इसका दुष्परिणाम है।

अब हम बुद्ध द्वारा उपदिष्ट सामाजिक सम्बन्धों के नियमों पर दृष्टि डालें। माता-पिता, आचार्य, स्त्री, पुत्र, मित्र और साथी, दास-कर्मकर एवं श्रमणब्राह्मण के प्रति गृहस्थ के कर्तव्य और गृहस्थ के प्रति उनकी अनुकम्पा (प्रत्युपकार) का वर्णन सिगालोवाद सुत्तन्त मे इस प्रकार किया गया है :—

(१) माता-पिता के प्रति पुत्र के पाँच कर्तव्य—उनका भरण-पोषण करना, उनका काम करना, कुल-वंश कायम रखना, दायाद्य प्रतिपादन करना, प्रेतों के निमित्त श्राद्ध-दान देना।

इस प्रकार सेवित माता-पिता पुत्र पर पाँच प्रकार से अनुकम्पा करते हैं—पाप से बचाते है, कल्याण में स्थापित करते है, शिल्प सिखलाते हैं, योग्य स्त्री से सम्बन्ध कराते हैं तथा यथासमय दायाद्य देते हैं।

(२) आचार्य के प्रति अन्तेवासी के पाँच कर्तव्य—उत्थान (आसन से उठकर प्रत्युद्गमन करना), उपस्थान (सेवा), शुश्रूषा, परिचर्या, और सत्कारपूर्वक शिल्पग्रहण।

इस प्रकार सेवित होकर आचार्य अन्तेवासी पर पाँच प्रकार से अनुकम्पा करते हैं—सुविनय से युक्त करते हैं, अच्छी तरह से विद्यायें सिखाते हैं, सभी प्रकार के शिल्प तथा विद्याओं का निःशेष उपदेश देते हैं—मित्र और साथियों का सुप्रतिपादन करते हैं तथा सभी दिशाओं में सुरक्षित रखते हैं।

(३) भार्या के प्रति स्वामी के पाँच कर्तव्य—सम्मान पूर्वक सम्बोधन, अपमान न करना, परस्त्री गमन न करना, ऐश्वर्य (कर्तृत्व) प्रदान करना तथा आभूषण आदि प्रदान करना।

इस प्रकार पूजित होकर भार्या निम्नोक्त प्रत्युपकार करती है—वह घर का काम भली-भाँति से करती है, नौकर चाकर को वश में रखती है, अनतिचारिणी होती है, अर्जित धन की रक्षा करती है तथा दक्षतापूर्वक गृहकार्य में सदैव तत्पर रहती है।

(४) मित्र और साथियों के प्रति आर्यश्रावक के पाँच कर्तव्य—दान, प्रियवचन, अर्थचर्या, (इष्टानुष्ठान), समानात्मता, अप्रत्याख्यान अर्थात् माँगने पर किसी भी वस्तु के सम्बन्ध में ना नही कहना।

इस प्रकार अनुगृहीत मित्र निम्नोक्त प्रकार से आर्य श्रावक के सहायक बनते हैं—प्रमादग्रस्त होने पर उसकी रक्षा करते हैं, प्रमादग्रस्त होने पर उसके धनकी रक्षा करते हैं, भय उत्पन्न होने पर उसे शरण देते हैं, आपदाओं में उसे छोड़ते नही, तथा दूसरे भी ऐसे श्रावक का सत्कार करते हैं।

(५) दास-कर्मकरो के प्रति स्वामी के पाँच कर्तव्य—योग्यता के अनुसार कर्तव्यों का सविभाग, यथासमय भोजन एवं वेतन प्रदान, रुग्ण होने पर उनकी सेवा, उत्तम रसो वाले पदार्थों का प्रदान तथा समय पर अवकाश देना।

स्वामी के ऐसे आचरण करने पर वे निम्नोक्त प्रकार से उसका प्रत्युपकार करते हैं—स्वामी के जगने के पहले जग जाते है, पीछे सोते हैं, चोरी नही करते, कर्तव्यो का अच्छी तरह पालन करते हैं तथा स्वामी का यश और कीर्ति फैलाते हैं।

(६) श्रमणब्राह्मणों के प्रति आर्यश्रावक के पाँच कर्तव्य—मैत्रीपूर्ण कायिक कर्म, मैत्रीपूर्ण वाचिक कर्म, मैत्रीपूर्ण मानसिक कर्म, अनावृतद्वारता अर्थात् उनके लिये द्वार सदैव खुला रखना, तथा आहारदान।

इस प्रकार पूजित होकर वे आर्यश्रावक को निम्नोक्त प्रकार से अनुकम्पित करते हैं—पाप कर्मो से निवारित करते हैं, कल्याण कर्मो मे नियोजित करते हैं, कल्याण-भावना से अनुकम्पित करते हैं, अश्रुतपूर्व उपदेश सुनाते है, श्रुत उपदेश को दृढ़ करते हैं, तथा सुगति का मार्ग प्रदर्शन करते हैं।

बुद्ध प्रतिपादित उक्त गृहिधर्म मे पाप कर्मों से निवृत्त होने का तथा कल्याणकारक कर्मों मे प्रवृत्त होने का विधान किया गया है। अर्थात् ये नियम निवृत्ति तथा प्रवृत्ति दोनो का सन्तुलित विधान करते हैं। बुद्ध कहते हैं—उक्त चोदह प्रकार के पाप कर्मों से निवृत्त होने वाला तथा छ कल्याण कर्मों का अनुष्ठान करने वाला आर्यश्रावक दोनो लोको का विजय करता है, वह इहलोक तथा परलोक दोनों की आराधना करता है तथा मर कर सुगति—स्वर्ग लोक को प्राप्त होता है। बुद्ध का यह विधान उनके मध्यमा प्रतिपत् (मध्यम मार्ग) सिद्धान्त के अनुरूप ही है।

जैन परम्परा मे विहित श्रावक धर्म का आधार निवृत्यात्मक अहिंसा है। बौद्ध परम्परा मे श्रावकधर्म का आधार अलोभ, अद्वेष, एव अमोह—ये तीन कुशलमूल हैं, जो विधिप्रधान हैं। अलोभ का अर्थ है त्याग, अद्वेष का अर्थ है मैत्री एव अमोह का अर्थ है पारमार्थिक ज्ञान। इस आधार भूमिगत भेद को ध्यान मे रखने पर इन दो धर्मों का मौलिक भेद स्पष्ट रूप से समझा जा सकता है।। कुशलमूलों की विधिप्रधानता बुद्ध-प्रतिपादित गृहस्थ धर्म के उक्त विवेचन से भी प्रतिफलित होती है।

## ३. मनु प्रतिपादित गृहस्थ धर्म :

जैन एवं बौद्ध धर्म का आदर्श संन्यास है। मनु भी संन्यास को यथोचित् महत्व

देते हैं। और क्रमशः ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ, तथा संन्यास—इन चार आश्रमों के विधिवत् अनुष्ठान से परम गति की प्राप्ति स्वीकार करते हैं (मनु० ६,८७-८८), पर गृहस्थ-आश्रम को वे सर्वश्रेष्ठ मानते हैं। जिस प्रकार सभी नदियाँ और नद समुद्र मे आश्रय लेते हैं, उसी प्रकार सभी आश्रम वाले गृहस्थ में ही संस्थित होते हैं (मनु० ६, ९०)। जैसे वायु के सहारे सब जीव जीते हैं, उसी प्रकार गृहस्थ के सहारे सब आश्रम जीवित रहते हैं (मनु० ३, ७७)।

मनुस्मृति में वर्णभेद तथा देश, काल आदि के भेद से गृहस्थ धर्म की विभिन्नता मानी गई है। व्यक्ति की रुचि के अनुसार धर्म की व्यवस्था की गई है। उदाहरणार्थ कोई पंच यज्ञों का अनुष्ठान करते हैं तो कोई इन्द्रियनिग्रह तथा ब्रह्मज्ञानानुशीलन मात्र से ही गृहस्थ धर्म को चरितार्थ समझते हैं (मनु० ४.२१-२४)। गृहस्थ जीवन की विविध परिस्थितियों को ध्यान में रख कर ही मनुस्मृति मे विविध नियमो का विधान किया गया है। पर इन नियमों का आधारभूत मौलिक तत्त्व भी स्पष्ट रूप से वही निर्दिष्ट हैं।

महावीर और बुद्ध की तरह मनु यह स्वीकार करते हैं कि कामात्मता न प्रशस्ता (मनु० २.२) अर्थात् कर्मफल की इच्छा प्रशस्त नही है, पर साथ-साथ यह भी कहते हैं—न चैवेहास्त्यकामता (मनु० २, २) अर्थात् संसार मे शुद्ध अकामना संभव नही। कामना के बिना किसी प्रकार की क्रिया संभव नहीं। अतएव व्रत और यमधर्म का पालन करता हुआ मनुष्य धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष—इन चारों पुरुषार्थ की सिद्धि करता है।

गृहस्थ को अनिवार्य रूप मे कुछ पापकर्म करने पडते है। उसके लिए चूल्हा, चक्की, झाड़ू, ओखली और जल का घट—ये पाँच पाप के स्थान हैं। इन अनिवार्य पापो से मुक्त होने के निमित्त गृहस्थ के लिए ब्रह्मयज्ञ (अध्यापन), पितृयज्ञ (तर्पण), देवयज्ञ (हवन करना), भूतयज्ञ (बलिवैश्वदेव) तथा नृयज्ञ (अतिथियो को भोजन) का मनुने विधान किया है। (मनु० ३ ६८-७१)। स्वार्थत्याग का अभ्यास ही इन यज्ञों का लक्ष्य है। हिंसा-मुक्त जीवन ही आदर्श जीवन है। जीवन यात्रा के लिए यदि हिंसा का आश्रय लेना पडे तो कम से कम हिंसा करने का प्रयत्न करना चाहिए। मनु कहते हैं—जीवों को बिना पीडित किये अथवा यथासंभव स्वल्प पीडित कर जो वृत्ति सभव हो, उसका आश्रय कर विप्र अपनी जीवन-यात्रा का निर्वाह करे (मनु० ४ २)।

महावीर और बुद्ध की तरह मनु भी गृहस्थो के लिए यम और नियम का विधान करते हैं। मनु यम को अधिक मौलिक मानते है। वे कहते है—विद्वान् यमों का सर्वदा सेवन करे। नियमों का नित्य न सेवन करे, यमो का सेवन नहीं करता हुआ केवल नियमों का ही सेवन करने वाला पतित होता है (मनु० ४. २०४)। महर्षि पतंजलि के अनुसार अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह ये पांच यम, तथा शौच, संतोष, तप, स्वाध्याय एवं ईश्वरप्रणिधान ये पांच नियम हैं। याज्ञवल्क्य स्मृति (३. ३१२-१३) आदि ग्रन्थों मे यम एवं नियक के भेद अन्य प्रकार से गिनाये गये हैं। भगवान् महावीर तथा बुद्ध द्वारा प्रतिपादित सदाचार के सभी नियमों का समावेश इनमे किया गया है।

माता, पिता तथा आचार्य के प्रति गृहस्थ के कर्तव्य के बारे मे मनु कहते हैं—जब तक ये तीनों जीवित रहें तब तक अन्य धर्म का अनुष्ठान न करके नित्य इन्ही की

सेवा में लगे रहना चाहिए (मनु० २.२३५)। भार्या के प्रति कर्तव्य के प्रसङ्ग में मनुस्मृति में कहा गया है—घर की दीप्ति स्वरूप स्त्रियाँ सन्तानोत्पादनार्थ सम्मान के योग्य हैं, घर में विराजमान लक्ष्मी और स्त्री मे कोई अन्तर नहीं है (मनु० ९.२६)। मनु ने मित्र की अनिवार्यता पर जोर देते हुए उनके ये लक्षण बताये हैं—ध्रुव, वर्धनशील, धर्मज्ञ, कृतज्ञ, संतोषी, अनुरक्त एवं स्थिर-पराक्रम (मनु० ७.२०८-२०९)। मनु ने दासवर्ग से विवाद करने का निषेध किया है (मनु० ४.१८१) तथा उन्हें अपनी छाया समझ कर उनके अधिक्षेपों का भी सहन करना उचित माना है (मनु० ४.१८५)।

मनुस्मृति मे निवृत्ति और प्रवृत्ति पर सूक्ष्मता से विचार किया गया है। इह-लोक या पर-लोक के सम्बन्ध मे किसी कामना वश जो कोई कर्म किया जाय उसे प्रवृत्ति कर्म और ज्ञानपूर्वक निष्काम भाव में जो कर्म किया जाय उसे निवृत्त कर्म कहते हैं। प्रवृत्त कर्मों का भली-भाँति अनुष्ठान करके मनुष्य देवताओं के समान हो जाते हैं। निवृत्त कर्म करने से मनुष्य पाँच महाभूतों का भी अतिक्रम कर सकता है -अर्थात् मोक्ष प्राप्त कर लेता है। आत्मयाजी पुरुष सब प्राणियो को अपने मे और अपने को सब प्राणियों मे व्याप्त देखता हुआ ब्रह्मत्व लाभ करता है (मनु० १२ ८९–९१)। इस प्रकार मनु ने निवृत्ति और प्रवृत्ति मे समन्वय करने का प्रयत्न किया है।

## ४. गांधीजी की दृष्टि में गृहस्थ धर्म :

गाधीजी का जीवन जैन साधक श्रीमद्राजचन्द्र, टालस्टाय तथा रस्किन से प्रभावित था और भगवान् महावीर, बुद्ध, मनुस्मृति एव गीता का धर्म नो उन्हे परम्परा से प्राप्त था ही। मनुस्मृति तथा गीता की भाँति उन्होने भी निवृत्ति और प्रवृत्ति मे समन्वय किया। धर्म और अर्थ को दो विरोधी वस्तु वे नही मानते थे। अनासक्तियोग की प्रस्तावना मे वे लिखते हैं—"व्यापार इत्यादि लौकिक व्यवहार मे धर्म नही बचाया जा सकता, धर्म को जगह नही हो सकती, धर्म का उपयोग केवल मोक्ष के लिए किया जा सकता है। धर्म की जगह धर्म शोभा देता है और अर्थ की जगह अर्थ।' बहुतों से ऐसा कहते हम सुनते है। गीताकार ने इस भ्रम को दूर किया है। उसने मोक्ष और व्यवहार के बीच एसा भेद नही रखा है, वरन् व्यवहार मे धर्म को उतारा है। जो धर्म व्यवहार में न लाया जा सके वह धर्म नही है, मेरी समझ से यह बात गीता मे है। मतलब, गीता के मतानुसार जो कर्म ऐसे हैं कि आसक्ति के बिना हो ही न सके वे सभी त्याज्य हैं। ऐसा सुवर्ण-नियम मनुष्य को अनेक धर्म सकटो मे से बचाता है। इस मत के अनुसार खून, झूठ व्यभिचार इत्यादि कर्म अपने आप त्याज्य हो जाते हैं। मानव-जीवन सरल बन जाता है। और सरलता में से शांति उत्पन्न होती है।" आसक्ति के बिना कर्म करने का एकमात्र उपाय है कर्मफलत्याग। आत्मार्थी के लिए आत्मदर्शन का एक अद्वितीय उपाय भी वही है। इस प्रसंग में गांधीजी ने उक्त प्रस्तावना में लिखा है—"मनुष्य को ईश्वररूप हुए बिना चैन नही पड़ता, शांति नही मिलती। ईश्वररूप होने के प्रयत्न का नाम सच्चा और एकमात्र पुरुषार्थ है और यही आत्मदर्शन है। यह आत्मदर्शन सब धर्मग्रन्थों का विषय है, वैसे ही गीता का भी है। पर गीताकार ने इस विषय का प्रतिपादन करने के लिए गीता नही रची, वरन्

आत्मार्थी को आत्मदर्शन का एक अद्वितीय उपाय बतलाना गीता का आशय है। जो चीज हिन्दू धर्मग्रन्थों में छिटफुट दिखाई देती है, उसे गीता ने अनेक रूपों, अनेक शब्दों में, पुनरुक्ति का दोष स्वीकार करके भी, अच्छी तरह स्थापित किया है। वह अद्वितीय उपाय है कर्मफलत्याग।" कर्ममात्र में कुछ दोष तो है ही, तब कर्मबन्धन में से अर्थात् दोषस्पर्श में से मुक्ति कैसे? इसके उत्तर में गांधीजी उसी प्रस्तावना में लिखते हैं—"इसका जवाब गीताजी ने निश्चयात्मक शब्दों मे दिया है—'निष्काम कर्म से, यज्ञार्थ काम करके, कर्मफलत्याग करके सब कर्मों को कृष्णार्पण करके, अर्थात् मन, वचन और काया को ईश्वर में होम करके।'" निष्कामता और कर्मफलत्याग ज्ञान एवं भक्ति से उत्पन्न होते हैं। भक्ति अन्धश्रद्धा नही है। स्थितप्रज्ञ ही भक्त हो सकता है। ज्ञान प्राप्त करना, भक्त होना ही आत्मदर्शन है। आत्मदर्शन उससे भिन्न वस्तु नही है। इस प्रसंग मे उक्त प्रस्तावना मे गांधीजी लिखते हैं—"जैसे रुपये के बदले मे जहर खरीदा जा सकता है और अमृत भी लाया जा सकता है, वैसे ज्ञान या भक्ति के बदले बन्धन भी लाया जा सके और मोक्ष भी यह संभव नही है। यहाँ तो साधन और साध्य, बिलकुल एक नही तो लगभग एक ही वस्तु हैं, साधन की पराकाष्ठा जो है वही मोक्ष है और गीता के मोक्ष का अर्थ परमशांति है।" कर्मफलत्याग का अर्थ कर्मत्याग नही है। शुष्क ज्ञानी और बाह्याचारी भक्त होना गांधीजी को इष्ट नही। हाथ से लोटा तक उठाना भी शुष्क ज्ञानी के लिए कर्मबन्धन है। बाह्याचारी भक्त खाने-पीने आदि भोग भोगने के समय ही माला को हाथ से छोड़ता है, चक्की चलाने या रोगी की सेवा शुश्रूषा करने के लिए कभी नही छोड़ता। गांधीजी के अनुसार ऐसे ज्ञानी और भक्तो को लक्ष्य कर गीताकार ने साफ तौर से कह दिया है—"कर्म बिना किसी ने सिद्धि नही पाई। जनकादि भी कर्म द्वारा ज्ञानी हुए। यदि मैं भी आलस्यरहित होकर कर्म न करता रहूँ तो इन लोको का नाश हो जाय।" कर्ममात्र बंधन रूप है, यह निर्विवाद है। तब कर्म करते हुए भी मनुष्य बन्धनमुक्त कैसे रहे? इस पर गांधीजी लिखते हैं—"जहाँ तक मुझे मालूम है, इस समस्या को गीता ने जिस तरह हल किया है वैसे दूसरे किसी भी धर्मग्रन्थ ने नही किया है, गीता का कहना है, 'फलासक्ति छोडो और कर्म करो'। 'आशा रहित होकर कर्म करो,' 'निष्काम होकर कर्म करो', यह गीता की वह ध्वनि है जो भुलाई नही जा सकती। जो कर्म छोड़ता है वह गिरता है। कर्म करते हुए भी जो उसका फल छोड़ता है वह चढ़ता है। फलत्याग का अर्थ यह नही है कि परिणाम के सम्बन्ध में लापरवाही रहे। परिणाम और साधन का विचार और उसका ज्ञान अत्यावश्यक है। इतना होने के बाद जो मनुष्य परिणाम की इच्छा किये बिना साधन में तन्मय रहता है वह फलत्यागी है।" कर्मानुरूप फल अवश्य मिलता है। उस फल में आसक्ति नही रखना ही फलत्याग है। फलत्याग में अपरिमित श्रद्धा की परीक्षा है। जो मनुष्य परिणाम का ध्यान करता रहता है वह बहुत बार कर्तव्यभ्रष्ट हो जाता है। संपूर्ण कर्मफलत्यागी द्वारा भौतिक युद्ध हो सकता है या नहीं, इस प्रश्न के बारे में गांधीजी उक्त प्रस्तावना में लिखते हैं—"गीता की शिक्षा को पूर्णरूप से अमल में लाने का ४० वर्ष तक सतत प्रयत्न करने पर मुझे तो नम्रता-पूर्वक ऐसा जान पड़ा है कि सत्य और अहिंसा का पूर्णरूप से पालन किये बिना सम्पूर्ण कर्मफलत्याग मनुष्य के लिए असंभव है।" कर्म करने में जो अनिवार्य हिंसा होती

है, वह अहिंसा के पूर्ण पालन में बाधक है या नहीं ? इस प्रकार का जवाब गांधीजी सम्पूर्णफलत्याग के आधार पर देते हैं। यदि साध्य भी अहिंसा है और साधन भी अहिंसा तो अनिवार्य हिंसा साधन के कोटि मे आकर अहिंसा ही बन जाती है। हिंसा से अहिंसा की सिद्धि गांधीजी स्वीकार नही करते। अनिवार्य हिंसा की सीमारेखा देश, काल और व्यक्ति के अनुसार बदलती है। विधि निषेध की सीमा निर्धारित करना सम्भव नहीं। उक्त प्रस्तावना में गांधीजी लिखते हैं—"गीता विधिनिषेध बतलाने वाली भी नही है। एक के लिए जो विहित होता है, वही दूसरे के लिए निषिद्ध हो सकता है, एक काल या एक देश मे जो विहित होता है, वह दूसरे काल में, दूसरे देश मे निषिद्ध हो सकता है। निषिद्ध केवल फलासक्ति है, विहित है अनासक्ति।"

गांधीजी के जीवन-दर्शन का मूल आधार अहिंसा है इस बारे में वे जैनदर्शन से प्रभावित है। भगवान् बुद्ध के मध्यम मार्ग को भी वे स्वीकार करते हैं। तथा मनु एवं गीता प्रतिपादित निष्काम प्रवृत्ति की कल्पना भी उन्हे मान्य है। उनके जीवन का परम ध्येय आत्मदर्शन, अहिंसा द्वारा अहिंसा की सिद्धि है। सत्य ही उनका ईश्वर है (हरिजन, दिनाक ९-७-४०)। सत्य और अहिंसा आत्मदर्शन के उपाय है। ब्रह्मचर्य को श्रेष्ठ मानते हुए भी गांधीजी गृहस्थ जीवन को अत्यन्त हेय नही मानते। सम्भोग का विवेक करते हुए वे कहते हैं—"सन्तानोत्पत्ति के ही अर्थ किया हुआ संभोग ब्रह्मचर्य का विरोधी नही है, कामाग्नि तृप्ति के कारण किया गया संभोग त्याज्य है" (ब्रह्मचर्य, पहला भाग, पृ० ८५-८७)। मनु० (९.१०७) को अनुसरण करते हुए वे एक ही सन्तति को 'धर्मज' मानते हैं, यद्यपि वे पुत्र और पुत्री के बीच भेद नही करते (वही)। गांधीजी विवाहित को अवि॰वाहित सा होने का उपदेश देते हैं। कामप्रेरित आकर्षण को वे स्वाभाविक नही मानते। स्त्री-पुरुष के बीच का सहज आकर्षण यह है जो भाई और बहिन, माँ और बेटे बाप और बेटी के बीच होता है। ससार इसी स्वाभाविक आकर्षण पर टिका है (गांधीजी अनीति की राह पर, पृ० ७०-१)। एक बार महात्मा गांधी से पूछा गया—"क्या आप विवाह के विरुद्ध हैं ?" उन्होंने उत्तर दिया—"मनुष्य जीवन का सार्थक्य मोक्ष है। हिन्दू के तौर पर मै मानता हूँ कि मोक्ष का अर्थ जीवन-मरण की घट-माल से मुक्ति—ईश्वर साक्षात्कार। मोक्ष के लिए शरीर के बन्धन टूटने चाहिएँ। शरीर के बन्धन तोड़ने वाली हर एक वस्तु पथ्य और दूसरी अपथ्य है। विवाह बन्धन तोड़ने के बदले उसे उलटा अधिक जकड लेता है। ब्रह्मचर्य ही ऐसी वस्तु है जो कि मनुष्य के बन्धन मर्यादित कर ईश्वरार्पित जीवन बिताने मे उसे शक्तिमान करता है। विवाह में तो सामान्य रूप से विषय-वासना की तृप्ति का ही हेतु रहा हुआ है। इसका परिणाम शुभ नहीं। ब्रह्मचर्य के परिणाम सुन्दर हैं।" विकार की सम्भावनाओं के आधार पर गांधीजी ने विवाहित जीवन को हेय माना है। मोक्ष या आत्मसाक्षात्कार के अन्तिम आदर्श के साथ लोकसंग्राहक प्रवृत्तियों का मेल बैठाने के प्रयत्नो में ऐसे विरोध सर्वत्र हो जाते हैं, जिनका बौद्धिक समन्वय एक जटिल दार्शनिक प्रश्न है जिसके समाधान की कोशिश सभी दार्शनिक अपने अपने ढंग से करते आये हैं।

कर्मफलत्याग को मध्यबिन्दु बनाकर ब्रह्मचर्य आदि चारों आश्रमों का समन्वय

